आत्मा की स्पष्ट झलक है। भले ही भाष्य के शब्द राजवार्त्तिक के शब्दों से बिलकुल अक्षरशः न मिलते हों, किन्तु दोनों के वाक्यों का प्रसंग एक है, सूत्र तक एक हैं। हम आगे चल कर बतायेंगे कि भाष्य की अक्षरशः पंक्तियाँ बिलकुल साधारण हेरफेर से राजवार्त्तिक में अनेक जगह उपलब्ध होती हैं।

(ग) ऊपर तर्क किया गया है कि राजवार्त्तिक में जिस वृत्ति का उल्लेख है, यदि वह प्रस्तुत भाष्य है तो उसमें 'कालश्च' सूत्र होना चाहिये न कि 'कालश्चेत्येके'। इसके उत्तर में हमारा कहना है कि यदि इस वृत्ति में 'कालश्च' सूत्र था तो इसका स्पष्ट मतलब यह हुआ कि इसमें काल को पृथक् द्रव्य माना गया होगा; और यदि इस वृत्ति में काल के स्वतंत्र द्रव्य का उल्लेख था तो फिर इस वृत्ति के विषय में द्रव्यपंचत्व का प्रश्न ही नहीं उठ सकता,

---

१ दिगम्बर सम्प्रदाय के विद्वान् प. महेन्द्रकुमार और पं. कैलाशचन्द्रजी शास्त्रीद्वारा सम्पादित न्यायकुमुदचन्द्र की भूमिका मे पृ. ७१ पर भाष्यकार और अकलंक के संबध मे पं. कैलाश-चन्द्रजी ने निम्न पक्तियाँ लिखी हैं–"अकलंक के वार्त्तिकग्रन्थ से प्रतीत होता है कि अकलंक देव के सन्मुख उक्त भाष्य उपस्थित था। कई स्थलों पर उन्होंने उसके मन्तव्यों की आलोचना की है और कहीं कहीं अनुसरण सा भी किया प्रतीत होता है। उदाहरण के लिये, 'अणवः स्कन्धाश्च' सूत्र की व्याख्या मे भाष्यकार ने 'कारणमेव तदन्त्यः' आदि पद्य उद्धृत किया है। अकलंक देव ने उसकी आलोचना की है। तथा 'नित्यावस्थितान्यरूपाणि' सूत्र की व्याख्या मे 'वृत्तौ पञ्चत्ववचनात् षड्द्रव्योपदेशव्याघातः' वार्त्तिक का व्याख्यान करते हुए लिखा है–"वृत्तौ उक्तम्–अवस्थितानि धर्मादीनि न हि कदाचित् पंचत्वं व्यभिचरंति"। यह वाक्य भाष्य मे इस प्रकार है–"अवस्थितानि च, न हि कदाचित् पचत्वं भूतार्थत्वं च व्यभिचरंति।" इससे ऐसा प्रतीत होता है कि वृत्ति शब्द से अकलंक ने भाष्य का निर्देश किया है।

प्रथम अध्याय के 'एकादीनि' आदि सूत्र की व्याख्या मे भाष्यकार ने किसी आचार्य के मत का उल्लेख 'केचित्' करके किया है, जो केवलज्ञान की दशा में भी मति आदि ज्ञानों का अस्तित्व स्वीकार करते है। अकलक देव ने इस मत का खडन किया है। 'दग्धे बीजे यथात्यन्तं' आदि एक श्लोक भी उद्धृत किया है जो भाष्य मे पाया जाता है। तथा ग्रन्थ के अन्त में 'उक्तं च' करके कुछ श्लोक दिये हैं जो भाष्य मे मिलते हैं। इसके सिवा भाष्य मे सूत्र रूप से कही गई कई पक्तियों का विस्तृत व्याख्यान राजवार्त्तिक मे पाया जाता है। यथा, 'शुभं विशुद्धमव्याघाति' आदि सूत्र के भाष्य मे शरीरों मे संज्ञा, लक्षण आदि से भेद बतलाया है। अकलंक देव ने उसका विवेचन दो पृष्ठों में किया है। तथा 'सम्यग्दर्शन' आदि सूत्र की व्याख्या मे भाष्यकार ने 'पूर्वस्य लाभे भजनीयमुत्तरम्, उत्तरलाभे तु नियतः पूर्वलाभः' लिखा है। अकलंक देव ने इन्हें वार्त्तिक बनाकर उनका आशय स्पष्ट किया है। कहा जा सकता है कि वार्त्तिकग्रन्थ से भाष्यकार ने इन्हें ले लिया होगा। किन्तु पूर्वोक्त अन्य सब बातों के साथ इसकी समीक्षा करने पर यही प्रतीत होता है कि अकलंक देव के सन्मुख उक्त भाष्यग्रथ उपस्थित था और उन्होंने उसके कुछ मन्तव्यों की आलोचना और कुछका आदान करके अपनी न्यायबुद्धि का परिचय दिया है।"

उदाहरण के लिये जैसे सर्वार्थसिद्धि वृत्ति में नहीं उठता। जब कि प्रस्तुत भाष्य में 'कालश्चेत्येके' सूत्र होने के कारण, उमास्वाति की कालद्रव्यसंबंधी मान्यता स्पष्ट नहीं होती, और इसीलिये अकलंक, हरिभद्र और सिद्धसेनगणि ने अपनी अपनी टीकाओ में इस चर्चा को उठाकर उसका स्पष्टीकरण किया है, तथा सर्वार्थसिद्धिमान्य दिगम्बरीय पाठ 'कालश्च' ही है, अतः अकलंक ने उसी पाठ को दिया है। कदाचित् प्रस्तुत भाष्य को छोड़कर यदि किसी अन्य वृत्ति की कल्पना की भी जाय तो, वह वृत्ति श्वेताम्बरीय वृत्ति ही हो सकती है, उसीके संबंध में द्रव्यपंचत्व का प्रश्न उठ सकता है। क्योंकि श्वेताम्बर आगमों में ही कालविषयक दो उल्लेख आते हैं; दिगम्बर आचार्यों ने तो काल को स्पष्ट रूपसे स्वतंत्र द्रव्य माना है। जिस शिलावाक्य के आधार पर ( समन्तभद्र के शिष्य ? ) शिवकोटिकृत वृत्ति की कल्पना की गई है, वह शिलावाक्य शक सं० १३२० ( वि० सं० १४५५ ) का है। आश्चर्य है कि जिस वृत्ति का पूज्यपाद आदि किसी दिगम्बर विद्वान ने उल्लेख नहीं किया, वह एकाएक १५ वीं शताब्दी में किसको मिल गई !

## ४ भाष्य

**पं. जुगलकिशोरजी का वक्तव्य—**

(क) **कालोपसंख्यानमिति चेन्न वक्ष्यमाणलक्षणत्वात् ॥ ३६ ॥** स्यादेतत्कालोऽपि कश्चिदजीवपदार्थोऽस्ति अतश्चास्ति यद्भाष्ये बहुकृत्वः षड्द्रव्याणि इत्युक्तं अतस्तस्योपसंख्यानं कर्त्तव्यमिति। तन्न, किं कारणं। वक्ष्यमाणलक्षणत्वात् (राजवार्त्तिक)–यहाँ भाष्य का वाच्य यदि प्रस्तुत तत्त्वार्थभाष्य ही है तो कम से कम तीन प्रमाण तत्त्वार्थभाष्य से उद्धृत करके बतलाने चाहिये, जिनमें 'षड्द्रव्याणि' जैसे पद-प्रयोगों द्वारा छह द्रव्यों का विधान पाया जाता हो; क्योंकि 'बहुकृत्वः' (बहुत बार) पद का वाच्य कम से कम तीन बार तो होना ही चाहिये। साथ ही यह भी बतलाना चाहिये कि जब भाष्यकार दूसरे सूत्र के भाष्य में द्रव्यों की संख्या पाँच निर्धारित करते हैं–उसे गिनकर बतलाते हैं ( एते धर्मादयश्चत्वारो जीवाश्च पंच द्रव्याणि च भवन्ति )–और तीसरे सूत्र के भाष्य में यहाँ तक लिखते हैं कि द्रव्य नित्य हैं तथा कभी भी पाँच की संख्या से अधिक अथवा कम नहीं होते (न हि कदाचित्पंचत्वं भूतार्थत्वं च व्यभिचरंति), और उनकी इस बात को सिद्धसेनगणि इन शब्दों में पुष्ट करते हैं कि 'काल किसीके मत से द्रव्य है, परन्तु उमास्वातिवाचक के मत से नहीं, वे तो द्रव्यों की पाँच ही संख्या मानते हैं ( कालश्चैकीयमतेन द्रव्यमिति वक्ष्यते, वाचकमुख्यस्य पंचैवेति ), तब प्रस्तुत भाष्य में षड् द्रव्यो का विधान कैसे हो सकता है ?

(ख) अत्राह एवमिदानीमेकस्मिन्नर्थेऽध्यवसायनानात्वान्नु विप्रतिपत्तिप्रसंग इति।

अत्रोच्यते। यथा सर्वमेकं सदविशेषात्, सर्वं द्वित्वं जीवाजीवात्मकत्वात्, सर्वं त्रित्वं द्रव्यगुण-पर्यायावरोधात्, सर्वं चतुष्टयं चतुर्दर्शनविषयावरोधात्, सर्वं पंचत्वमस्तिकायावरोधात्, सर्वं षट्त्वं **षड्द्रव्यावरोधादिति**।—तत्त्वार्थभाष्य

—यहाँ यद्यपि तत्त्वार्थभाष्य में 'षड्द्रव्य' का उल्लेख है, किन्तु भाष्यकार द्वारा विधानरूप से 'षड्द्रव्याणि' ऐसा कहीं भी नहीं लिखा गया है। भाष्य के उस अंश में उल्लेखित वाक्यों की जो दृष्टि है उसे अच्छी तरह समझने के लिये उसके पूर्वांश और पश्चिमांश दोनों को सामने रखने की ज़रूरत है। षड्द्रव्य किस दृष्टि से यहाँ विवक्षित है, इस बात को सिद्धसेन ने ही अपनी वृत्ति में स्पष्ट कर दिया है। वे कहते हैं पाँच तो 'धर्मादिक' और छठा 'कालश्चेत्येके' सूत्र का विषय काल (षडद्रव्याणि कथं? उच्यते—पंच धर्मादीनि कालश्चेत्येके)।

(ग) अतएव अकलंक के सामने उनके उल्लेख का विषय कोई दूसरा ही भाष्य मौजूद था और वह उन्हींका अपना राजवार्तिकभाष्य भी हो सकता है।

**मेरा वक्तव्य—**

(क) यहाँ पहले यह समझ लेना ज़रूरी है कि भाष्यकार का कालद्रव्य के संबंध में क्या मत है, और उसे सिद्धसेनगणि ने किस तरह समझा है। इसे समझने के लिये यहाँ सिद्धसेन के कालद्रव्यसंबंधी उल्लेख दिये जाते हैं—

(अ) पहले अध्याय के ३५ वें सूत्र की भाष्यटीका—

"षड्द्रव्याणि कथं? उच्यते—पंच धर्मादीनि कालश्चेत्येके[1]" यहाँ सिद्धसेन ने काल के संबंध में कोई निश्चित बात न कह कर 'कालश्चेत्येके' सूत्र को ही दे दिया है। अर्थात् एतद्विषयक मान्यता इस सूत्र में आगे जाकर स्पष्ट होगी।

(आ) तीसरे अध्याय के छठे सूत्र की भाष्यटीका में अस्तिकाय और लोकसंस्थान की चर्चा के प्रसंग पर—"लोकसंस्थान का स्पष्टतर सन्निवेश इन्हीं आचार्य ने अन्य प्रकरण में बताया है"।[2] यह कह कर प्रशमरति का श्लोक दिया गया है, जिसमें जीव—अजीव आदि **षड्द्रव्यों** का स्पष्ट कथन है।

---

१ तुलना करो—षड्द्रव्याणि धर्मास्तिकायादीन्येव कालावसानानि, 'कालश्चेत्येके' इति वचनात् (हरिभद्र—टीका)

२ लोकसंस्थानस्य स्फुटतरः सन्निवेशोऽमुनैव सूरिणा प्रकरणान्तरे (प्रशमरति गाथा २१०—२११) अभिहितस्तद्यथा—

जीवाजीवौ द्रव्यमिति षड्विधं भवति लोकपुरुषोऽयम्।
वैशाखस्थानस्थः पुरुष इव कटिस्थकरयुग्मः॥

(इ) चौथे अध्याय के १५ वें सूत्र के भाष्य में काल के द्रव्यत्व पर विचार करते समय— "यहाँ प्रवचन में संग्रह और व्यवहार दोनों नयों की अपेक्षा से काल का कथन है। कुछ लोग काल को स्वतंत्र न मान कर जीवाजीव की पर्याय मानते हैं, तथा कुछ लोग काल द्रव्य को पंचास्तिकाय के अतिरिक्त छठा स्वतंत्र द्रव्य मानते हैं "[1] दोनों मान्यताओं के समर्थन में यहाँ आगम—वाक्य उद्धृत किये हैं।

(ई) तत्पश्चात् पांचवे अध्याय में 'कालश्चेकीयमतेन द्रव्यमिति वक्ष्यते, वाचकमुख्यस्य पंचैवेति' कह कर उमास्वाति के मत से पांच ही द्रव्य बताये गये हैं। यह उल्लेख पूर्वपक्ष के (क) भाग में ऊपर दिया गया है।

(उ) यहाँ एक बात विचार करने की है कि यदि सिद्धसेन को उमास्वाति के मत से पांच ही द्रव्य अभीष्ट हैं तो 'वाचकस्य तु पंचैव' इस उल्लेख से सिद्धसेन गणि की जिज्ञासावृत्ति शांत हो जानी चाहिये थी। लेकिन निम्न उल्लेख से मालूम होता है कि तत्त्वार्थभाष्य की टीका लिखने के आरंभ से ही, सिद्धसेन को जो उमास्वाति की कालद्रव्यसंबंधी मान्यता विषयक विकल्प चला आ रहा था, उसका निराकरण न हो सका। उन्हें फिर शंका हुई कि यदि वास्तव में वाचकमुख्य के अनुसार पांच ही द्रव्य हैं तो फिर उन्हें "वर्त्तना परिणामः क्रिया" आदि सूत्र में काल का उपकार बताने की क्या आवश्यकता थी? इस भाव को सिद्धसेन ने निम्न पंक्तियों में व्यक्त किया है—"प्रश्न—पूर्वकथित धर्मादि द्रव्यों के उपकारविषयक प्रश्न उठने पर, जब कालद्रव्य का उल्लेख ही नहीं किया, तो फिर तत्कृत उपकार विषयक प्रश्न कैसे उठ सकता है? उत्तर—ठीक है, यद्यपि कालद्रव्य नहीं कहा, किन्तु उसे कालश्चेत्येके सूत्र में कहेंगे **कि वह कदाचित् किसीके मत से धर्मादि पंचास्तियों में गर्भित होता है, और कदाचित् धर्मादि के समान स्वतंत्र द्रव्य है॥**"[2] यहाँ सिद्धसेन ने कालश्चेत्येके सूत्र का अर्थ स्पष्ट कर दिया है। इस सूत्र का अर्थ यह नहीं कि उमास्वाति कालद्रव्य को अंगीकार नहीं करते; जैसा पं. जुगलकिशोरजी समझ रहे हैं। यहाँ ऊपर नं. (इ) में बताए हुए मत का ही समर्थन किया गया है।

---

१ अत्र च प्रवचने संग्रहव्यवहारापेक्षयोभयथा प्रस्थानम्। एके मन्यन्ते जीवाजीवद्रव्ययोरेव पर्यायः...। आगमश्च—"किमिदं भंते! कालेत्ति वुच्चति? गोयमा जीवा चेव अजीवा चेव।" अपरे मन्यंते पंचास्तिकायव्यतिरिक्तं कालद्रव्यं षष्ठमस्ति।..........। तथा चागमः—"कइ णं भंते! दव्वा पण्णत्ता? गोयमा! छ दव्वा पण्णत्ता, तं जहा—धम्मत्थिकाये......अद्धासमये।"

२ ननु च पूर्वोपन्यस्तेषु धर्मादिषु द्रव्येषूपकारविषयः प्रश्नो घटमानः कालद्रव्य तु नैवोपन्यस्तम्, अतः कथं तत्कृतोपकारविषयः प्रश्नः संगच्छेत? सत्यम्, नोक्तं कालद्रव्यं, किन्तु 'कालश्चेत्येके' इति वक्ष्यत्येकीयमतेन स कदाचिद् धर्मास्तिकायादिद्रव्यपंचकान्तर्भूतस्तत्परिणामत्वात्, कदाचित् पदार्थान्तरं धर्मादिवत्। (भाग. १ पृ. ३४७)

(ऊ) आगे चलकर ' वर्त्तना परिणामः क्रिया ', आदि सूत्र की टीका में तो सिद्धसेन ने उमास्वाति के मत से कालद्रव्य को स्पष्ट मान लिया है । वे लिखते हैं—" जब कालद्रव्य धर्मादि से भिन्न है तो उसे अवश्य उपकारी होना चाहिये । और काल का अस्तित्व माना गया है, तो फिर उसका क्या उपकार है ? उसका उपकार है वर्त्तना, परिणाम आदि; यह वर्त्तना आदि काल का अविनाभूत लिंग है । तथा पहले जो सूत्रकार ने **उसका कथन नहीं किया, वह केवल अस्तिकाय का प्रतिषेध करने के लिये नहीं किया** "[1]

(ए) अब तो सिद्धसेन गणि मानो अधीर हो उठते हैं । वे शंका करते हैं " अब तो वर्त्तनादि रूप काल का उपकार भी कहा जा चुका, फिर भी ' कालद्रव्य है,' यह बात न तो पहले कही गई और न अब ? तथा उपकारक के बिना उपकार संभव नहीं । जैसे स्थिति आदि का अधर्मादि उपकारक है, वैसे ही वर्त्तनादि का भी कोई उपकारक है । तो फिर क्या उमास्वाति का यह स्मृतिप्रमोष है कि उन्होने पृथक् उपकार के आधारभूत कालद्रव्य को नहीं कहा ? **अथवा उमास्वाति वर्त्तनादि व्यापार को धर्माधर्मादि पंचद्रव्यसाध्य मानते हैं ?** यह शंका होने पर कहते हैं ' कालश्चेत्येके । "[2] यदि सिद्धसेन गणि, " वाचकमुख्य के अनुसार पांच ही द्रव्य " मानते हैं तो उक्त तर्क—वितर्क कैसा ?

(ऐ) अन्त में आकर " कालश्चेत्येके " सूत्र की टीका में सिद्धसेन स्पष्ट कहते हैं " **कालश्च द्रव्यं षष्ठं भवति** " । यहाँ काल द्रव्य को पृथक् बताने के लिये आगम का पूर्वोक्त प्रमाण दिया है और काल में उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य की सिद्धि की गई है । सिद्धसेन ने " कालश्चेत्येके" में 'एके' शब्द का स्पष्टीकरण करते हुए लिखा है—" एकस्य नयस्य भेद-लक्षणस्य प्रतिपत्तारः " तथा " आर्षे हि षष्ठं कालद्रव्यमितरद्द्रव्यविविक्तं दर्शयत्येकनय-प्रवृत्तेः । न च जैने प्रवचने कश्चिदेको नयः समस्तं वस्तुस्वरूपं प्रतिपादयितुं प्रत्यलः "— अर्थात् एक नय की अपेक्षा, काल दूसरे द्रव्यों से भिन्न द्रव्य है । जैन प्रवचन में किसी एक नय की अपेक्षा समस्त वस्तुस्वरूप का कथन नहीं किया जा सकता । आगे जाकर सिद्धसेन

---

१ यदा तु पृथक् कालद्रव्यं धर्मादिभ्यस्तदाऽवश्यं तेनोपकारिणा भवितव्यम् । सँश्च कालोऽभिमतः स किमुपकार इति तस्य खलु वक्ष्यमाणस्वतत्त्वमूर्तेः वर्तना परिणाम इत्यादिनाऽविनाभूतं लिंगमुपदर्श्यते । यच्च प्राङ् नोपान्यासि सूत्रकारेण कालस्तदस्तिकायत्वप्रतिषेधाय ।

२ तत्र कालस्यापि पूर्वमुपकारो वर्णित एव वर्तनादिगुणपर्यायलक्षणः, स च कालो द्रव्यमित्येव न पूर्वं नाधुना व्याख्यातः, न चोपकारकमन्तरेणोपकारः समस्ति शक्य वक्तुं, वर्तनादिरुपकारः सोपकारकः स्थित्यादिवदुपकारत्वात्, तत् किमयं स्मृतिप्रमोषो युष्माकं येन विविक्तोपकाराधारः कालो द्रव्यं नोक्तः ? आहोस्विद् धर्मादिद्रव्यपंचकसाध्य एवायं वर्तनादिव्यापार इति विरचितप्रश्ने श्रोतरि सिद्धसाध्यतोद्विभावयिषाद्वारेण सूरिराह–" कालश्चेत्येके ".

ने यह बात और भी स्पष्ट कर दी है। वे लिखते हैं "इत्येके इत्थमाचक्षतेऽन्ये त्वन्यथेति" अर्थात् 'इत्येके' का यही आशय है कि कोई लोग ऐसा कहते हैं, कोई वैसा–यानी कोई लोग काल को अलग द्रव्य मानते हैं, कोई नहीं। उक्त सूत्र का आशय यह तो कदापि नहीं कि उमास्वाति काल को अलग द्रव्य नहीं मानते। इस सूत्र में उमास्वाति ने कालद्रव्यसंबंधी दो मान्यताओं की सूचना मात्र की है। तथा उक्त सूत्र के भाष्य में जो "एके त्वाचार्याः" पद है, उसमें स्वयं उमास्वाति भी आ सकते हैं। 'एके त्वचार्याः' वाक्य से यह आशय कभी नहीं निकाला जा सकता कि उमास्वाति के मत से काल द्रव्य नहीं है। संक्षेप में, उक्त विवेचन से ज्ञात होता है कि उमास्वाति केवल पांच ही द्रव्य स्वीकार नहीं करते। यदि उमास्वाति पांच हि द्रव्य मानते हैं, और सिद्धसेन इसका समर्थन करते हैं तो निम्न शंकायें उपस्थित होती हैं–

(१) सिद्धसेन उमास्वाति की प्रशमरति के षड्द्रव्यवाले उल्लेख को क्यों उद्धृत करते हैं?

(२) सिद्धसेन, काल को धर्मादि द्रव्यों की तरह पृथक् मानकर, उमास्वाति का पक्ष लेकर, यह क्यों कहते हैं कि 'कायत्व का प्रतिषेध करने के लिये ही सूत्रकार ने कालद्रव्य का कथन पहले नहीं किया?'

(३) यदि उमास्वाति के मत से कालद्रव्य का वर्त्तनादि व्यापार धर्मादिपंचद्रव्य–साध्य है, और काल अलग नहीं, तो इस चर्चा के प्रसंग पर सिद्धसेन को काल का धर्मादि-पंचद्रव्यसाध्यत्व स्वीकार कर लेना चाहिये था। उन्हें उमास्वाति के लिये स्मृतिप्रमोष आदि शब्दों के कहने की क्या आवश्यकता थी? तथा फिर कालश्चत्येके सूत्र के बिना भी उमास्वाति का काम चल सकता था।

(४) अन्त में 'कालश्चत्येके' सूत्र की टीका में, सिद्धसेन ने यह कहीं नहीं बताया कि उमास्वाति कालद्रव्य को अलग नहीं मानते, अथवा उसे जीवाजीव की पर्याय बताते हैं। सिद्धसेन ने इस सूत्र का अर्थ करते हुए यही कहा है कि–काल के संबंध में विद्वानों के दो मत हैं। एक नय की अपेका काल द्रव्य स्वतंत्र है, दूसरे की अपेक्षा नहीं।

सिद्धसेन के उक्त कथन के पूर्वापरविरोध को देखते हुए मानना पड़ेगा कि "वाचक–मुख्यस्य पंचैव" वाला सिद्धसेन का उल्लेख भ्रममूलक है। यह उल्लेख उनका अंतिम उल्लेख नहीं है। कालद्रव्यसंबंधी अपने अन्तिम उल्लेखों में उन्होंने उमास्वाति के मतानुसार काल को छठा द्रव्य माना है, और सब से अन्त में कालश्चेत्येके सूत्र के भाष्य में भी उन्होने यही स्पष्ट किया है कि कुछ आचार्य काल को मानते हैं, कुछ नहीं। एते धर्मादयश्चत्वारो जीवाश्च पंच-द्रव्याणि च भवन्तीति।....अवस्थितानि च न हि कदाचित्पंचत्वं भूतार्थत्वं च व्यभिचरंति" इन

भाष्यपंक्तियों में 'पंचद्रव्याणि' का अर्थ 'पंचास्तिकाय' से है, यह बात मैं पहले लेख में बता चुका हूँ। अबतक काल का कथन नहीं किया गया, इस लिये यहाँ काल की गिनती नहीं हो सकती। अतः काल की अनपेक्षा से और पंचास्तिकाय की अपेक्षा से ही यहाँ पाँच द्रव्य कहे गये हैं। हरिभद्र ने उक्त पंक्तियो की टीका करते हुए यह कहीं नहीं लिखा कि उमास्वाति के मत से पांच ही द्रव्य हैं, अथवा वे काल को द्रव्य नहीं मानते। उक्त भाष्यपंक्तियों की टीका में वे लिखते हैं—"पंच द्रव्याणि भवन्ति, तथा तथा द्रवणात्, तदेते **कायाश्च द्रव्याणि च**, उभयव्यवहारदर्शनात्" अर्थात् धर्माधर्मादि काय भी है और द्रव्य भी हैं, दोनों प्रकार से व्यवहार होता है। विद्यानंद ने श्लोकवार्त्तिक में "**पंचास्तिकायद्रव्याणि** धर्माधर्माकाशपुद्गलजीवाख्यानि प्रसिद्धानि भवंति" लिखकर धर्माधर्मादि पांच को **अस्तिकाय-द्रव्य** कहा है। स्वयं अकलंक देव ने "वृत्तौ पंचत्ववचनात् षड्द्रव्योपदेशव्याघातः" आदि वार्त्तिक बनाकर भाष्य की उक्त पंक्तियो का अर्थ स्पष्ट कर दिया है कि वृत्ति में काल की अनपेक्षा से, अर्थात् पंचास्तिकाय की अपेक्षा से ही यह कथन है, अतएव षड्द्रव्य का व्याघात नहीं होता। वृत्तिकार आगे चलकर काल का लक्षण कहेंगे। "न हि कदाचित्पंचत्वं भूतार्थत्वं च व्यभिचरंति"—इस भाष्यपंक्तिगत **भूतार्थत्व शब्द का अर्थ करते हुए** पं. जुगलकिशोरजी ने लिखा है—"अर्थात् ये द्रव्य कभी पांच की संख्या का और भूतार्थता (स्वतत्त्व) का अतिक्रम नहीं करते—सदाकाल अपने स्वत्व तथा पांच की संख्या में अवस्थित रहते हैं। इसका **स्पष्ट आशय** यह है कि न तो इनमें से कोई द्रव्य कभी द्रव्यत्व से च्युत होकर कम हो सकता है, और न कोई दूसरा पदार्थ इनमें शामिल होकर द्रव्य बन सकता है, तथा द्रव्यों की संख्या बढ़ा सकता है।" न मालूम उक्त पंक्तियों में 'भूतार्थत्व' पद से यह 'स्पष्ट आशय' कैसे निकाल लिया गया? भूतार्थत्व का अर्थ स्वतत्त्व किया गया है, लेकिन वह स्वतत्त्व क्या वस्तु है, यह भी तो समझने की आवश्यकता है। सिद्धसेन गणि ने जो 'भूतार्थत्व' का अर्थ किया है वह ध्यान देने योग्य है, "धर्मादि पांच द्रव्यों का जो गत्यादि रूप वैशेषिक लक्षण है, उसे भूतार्थत्व कहते हैं। अथवा धर्मादि द्रव्यों में असंख्येयादि प्रदेशों की अनादिपरिणामस्वभावता का नाम भूतार्थत्व है। धर्मादि द्रव्य, स्वतत्त्व—स्वगुण अर्थात् गत्यादि उपकार रूप गुण अथवा असंख्येय प्रदेशादिरूप गुण को छोड़कर अन्यदीय गुणरूप नहीं होते, इसलिये उन्हें '**अवस्थित**' कहा है।"[1] यहाँ 'पंचत्व' शब्द का अकलंक ने जो ऊपर पंचास्तिकाय अर्थ किया है, वही ठीक बैठता है।

---

१ धर्मादीनि न स्वतत्त्वं भूतार्थत्वं वैशेषिकं लक्षणमतिवर्तन्ते, तच्च धर्माधर्मयोर्गतिस्थित्युपग्रहकारिता, नभसोऽवगाहदानव्यापारः, स्वपरप्रकाशिचैतन्यपरिणामो जीवानाम्, अचैतन्यशरीरवाङ्मनः—

(ख) उमास्वाति छह द्रव्यों को मानते हैं, इसका एक और प्रबल प्रमाण 'सर्वं षट्त्वं षड्द्रव्यावरोधात्' वाला भाष्य का उल्लेख है। यह कहना बड़ा विचित्र मालूम होता है कि "भाष्यकार द्वारा विधान रूप से 'षड् द्रव्याणि' ऐसा कहीं भी नहीं लिखा गया।" तथा "भाष्यकार ने यहाँ आगमकथित दूसरी मान्यता अथवा दूसरों के अध्यवसाय की दृष्टि से 'षड् द्रव्य' का उल्लेख मात्र किया है।" यहाँ प्रश्न होता है कि ऊपर 'षड्द्रव्यावरोधात्' वाला उल्लेख क्या निषेधात्मक है? 'षड् द्रव्याणि' पद हो तो ही उसे छह द्रव्यों का विधान रूप उल्लेख माना जाय, अन्यथा नहीं, ऐसी तो कोई बात है नहीं। अतएव मानना होगा कि यहाँ 'षड्द्रव्य' का केवल 'उल्लेख मात्र' नहीं, बल्कि स्पष्ट कथन है, जैसा कि उमास्वाति की प्रशमरति में छह द्रव्यों का स्पष्ट कथन है। सिद्धसेन ने उक्त वाक्य की टीका करते हुए जो यह लिखा है—"सर्वं षट्त्वभावं जगत्, कुतः षड्द्रव्यावरोधादिति। षड् द्रव्याणि कथं? उच्यते पंच धर्मादीनि कालश्चेत्येके इति," यहाँ कालश्चेत्येके का अर्थ यह नहीं है कि उमास्वाति काल द्रव्य नहीं मानते। उक्त सूत्र से उमास्वाति, केवल कालद्रव्यसंबंधी पूर्वाचार्यों का मतभेद बताना चाहते हैं, तथा 'एके आचार्याः' पद में स्वयं उमास्वाति का भी समावेश हो सकता है। यह बात ऊपर आचुकी है।

सम्पादकीय विचारणा में कहा गया था कि "प्रस्तुत भाष्य में बहुत वार तो क्या **एक वार भी** 'षड् द्रव्याणि' ऐसा कहीं उल्लेख अथवा विधान नहीं मिलता"। जब उक्त उल्लेख तत्त्वार्थभाष्य में बतादिया गया, तो अब कहा जाता है कि यह उल्लेख तीन बार बताइये। मैं तो कहता हुं कि यदि 'षड्द्रव्यावरोधात्' वाला उल्लेख तत्त्वार्थभाष्य में कदाचित् न भी मिलता, तो भी कोई बाधा नहीं थी। उमास्वाति काल को मानते हैं, उन्हों ने कहीं भी उसका खंडन नहीं किया, अथवा जीवाजीव की पर्याय नहीं बताया, यह बात ऊपर सप्रमाण सिद्ध की जा चुकी है। 'बहुकृत्वः' का अर्थ यह नहीं कि भाष्य में 'षड् द्रव्याणि' उल्लेख कम से कम तीन बार या चार बार मिलना ही चाहिये। उसका सामान्य अर्थ यही है कि उस भाष्य में कई जगह छह द्रव्यों की मान्यता का उल्लेख मिलना चाहिये। यह बात प्रस्तुत भाष्य में मिलती है, क्योंकि उमास्वाति छह द्रव्य मानते हैं। उमास्वाति का "कायग्रहणं प्रदेशावयवबहुत्वार्थमद्धासमयप्रतिषेधार्थं च" वाला उल्लेख[1] भी इसी

प्राणापानसुखदुःखजीवितमरणोपग्रहमूर्तत्वादयः पुद्गलानाम्। अथवाऽसंख्येयादिप्रदेशानादिपरिणामस्वभावता वा भूतार्थता मूर्तताऽमूर्तता चेति........अतः स्वगुणमपहाय नान्यदीयगुणसम्परिग्रहमेतान्यातिष्ठन्ते, तस्मादवस्थितानि। (सिद्धसेनगणिटीका, भाग १ पृ. ३२३)

१ यह उल्लेख मैंने अपने 'तत्त्वार्थभाष्य और अकलंक' नामक दूसरे लेख में 'अनेकांत' में

कथन का समर्थन करता है। यहाँ उमास्वाति ने स्पष्ट कहा है कि "अजीवकायाः" आदि सूत्र में 'काय' शब्द का ग्रहण प्रदेशबहुत्व बताने के लिये तथा काल में बहु-प्रदेशीपना असिद्ध करने के लिये किया गया है। यदि उमास्वाति काल नहीं मानते, तो फिर उक्त वाक्य व्यर्थ पड़ता है।

(ग) प्रस्तुत प्रसंग में भाष्य का वाच्य राजवार्त्तिक इसलिये नहीं हो सकता कि राजवार्त्तिक में स्पष्ट रूप से छह द्रव्यों का उल्लेख है। उसके विषय में यह चर्चा ही नहीं उठ सकती। इस चर्चा का लक्ष्य तो कोई ऐसा ही ग्रंथ होना चाहिये, जिसमें छह द्रव्यों के विषय में कुछ मतभेद की बात चल रही हो। और यह मतभेद प्रस्तुत भाष्य में मौजूद है, जिसका मूल कारण है "कालश्चेत्येके" सूत्र। तथा यदि यहाँ भाष्यपद का वाच्य राजवार्त्तिकभाष्य होता तो 'भाष्ये' न लिखकर अकलंक देव को 'पूर्वत्र' आदि कोई शब्द लिखना चाहिये था, जैसा उन्होने अन्यत्र किया है।

## ५ तत्त्वार्थभाष्य और राजवार्त्तिक में कुछ शब्दगत और चर्चागत साम्य तथा सूत्रपाठसंबंधी उल्लेख

**(क) शब्दगत साम्य--**

(अ) तत्त्वार्थभाष्य पृ. १८५ से १८७ तक का भाष्य राजवार्त्तिक, ९. ४७–४ पृ. ३५९ की टीका से प्रायः अक्षरशः मिलता है। यहाँ पुलाक, बकुश आदि मुनियों की चर्चा है।

(आ) तत्त्वार्थभाष्य ७–४ पृ. १३८ का भाष्य राजवार्त्तिक ७–९–२ पृ. २७२ की टीका से प्रायः अक्षरशः मिलता है। यहाँ हिंसक आदि को निन्दनीय कहा गया है।

(इ) तत्त्वार्थभाष्य ९–६ पृ. १६५ का भाष्य राजवार्त्तिक ९–६–२८ पृ. ३२६ के वार्त्तिक और उसकी टीका से प्रायः अक्षरशः मिलता है। यहाँ उत्तम क्षमा आदि का वर्णन है।

(ई) तत्त्वार्थभाष्य ९–७ पृ. १७०–१ का भाष्य राजवार्त्तिक ९–७–४, ५, ६, ७ की टीका से प्रायः अक्षरशः मिलता है। यहाँ एकत्व, अन्यत्व, अशुचि और आस्रव आदि भावनाओं का वर्णन है।

(उ) देखो अनेकांत (३–४) पृ. ३०६ पर नं. २ के (ग) और (घ) भाग में भाष्य और राजवार्त्तिक की पंक्तियों की तुलना। यहाँ असुरकुमार जाति के देवों आदिका वर्णन है।

---

दिया था। इस उल्लेखकी चर्चा करते हुए, 'काल द्रव्य बहुप्रदेशी न होने से कायवान् नहीं' की जगह में 'काल द्रव्य बहुप्रदेशी होने से कायवान् नहीं' ऐसा वाक्य भूल से लिख गया था। 'अनेकांत' के विद्वान् सम्पादक ने इस वाक्य को ऐसे ही छापकर, उस वाक्य का हास्य करके अपनी सम्पादन-कला का परिचय दिया है।

(ऊ) तत्त्वार्थभाष्य ४–२८ की उत्थानिका, पृ. १०१; तथा ५–३७ की उत्थानिका पृ. १२२ की पंक्तियाँ राजवार्त्तिक ४–२७ की उत्थानिका पृ. १७५; तथा ५–३७ की उत्थानिका पृ. २४२ की पंक्तियों से क्रमशः प्रायः अक्षरशः मिलती हैं।

(ए) तत्त्वार्थभाष्य और राजवार्तिक की अन्तिम बत्तीस कारिकायें तथा अन्य पद्य। इन कारिकाओं को प्रक्षिप्त कहना भ्रममूलक है।

कहने की आवश्यकता नहीं कि तत्त्वार्थभाष्य और राजवार्तिक के उक्त अवतरणों का साम्य कुछ आकस्मिक नहीं है। यह भी बात नहीं कि किसी तीसरे ग्रंथ पर से उक्त ग्रंथकारों ने ये अवतरण लिये हैं। यहाँ पर प्रतिपाद्य विषयसंबंधी मतभेद भी नहीं पाया जाता। बल्कि उक्त अवतरणों के (अ) भाग में दी हुई पुलाक आदि की चर्चा, यद्यपि दिगम्बरों के विरुद्ध जाती है, फिर भी उसे प्रायः अक्षरशः राजवार्तिक में लेलिया है।

(ख) **चर्चागत साम्य**—

(अ) तत्त्वार्थभाष्य में ९–५ पृ. १६५ पर समितियों की चर्चा है। इस प्रसंग पर आदाननिक्षेपणसमिति का लक्षण कहते हुए भाष्यकार लिखते हैं—"रजोहरण**पात्र**चीवरादीनां पीठफलकादीनां चावश्यकार्थं निरीक्ष्य प्रमृज्य चादाननिक्षेपौ आदाननिक्षेपणसमितिः।" यहाँ राजवार्तिक में सामान्य से धर्मोपकरणों का कथन है—"धर्मोपकरणानां ग्रहणविसर्जनं प्रति यतनमादाननिक्षेपणासमितिः।" आगे चलकर इसी सूत्र की व्याख्या में पात्रादि का निराकरण करने के लिये "पात्राभावात्' आदि तीन वार्तिक बनाये गये हैं, और पाणिपुटाहार का समर्थन किया है।

(आ) तत्त्वार्थभाष्य में ७–९ में जो भूतनिह्नव और अभूतोद्भावन की चर्चा है वह राजवार्तिक में ७–१४–५, पृ. २७६ पर स्पष्ट है।

(इ) तत्त्वार्थभाष्य में ९–२४ पृ. १७९ पर धर्मोपकरण गिनाये गये हैं। राजवार्तिक में भी इन उपकरणों को गिनाया है। अंतर इतना है कि 'वस्त्रपात्र' की जगह 'प्रासुक औषधि' का ग्रहण किया है।

(ई) बौद्ध सम्प्रदायगत लोकधातुओं की चर्चा दोनों में समान है (देखो 'अनेकांत' पृ. ३०५)।

इन उल्लेखों में जो परस्पर प्रतिपाद्यविषयसंबंधी मतभेद है, उससे यही सूचन होता है कि तत्त्वार्थभाष्य में जो बातें दिगम्बराम्नाय के विरुद्ध थीं, उन्हें राजवार्तिक में स्थान नहीं दिया गया।

(ग) सूत्रपाठसंबंधी उल्लेख—

(अ) राजवार्तिक ९–३६–१४ पृ. ३५४ पर "कश्चिदाह धर्ममप्रमत्तसंयतस्यैवेति तन्न किं कारणं" आदि से तत्त्वार्थभाष्यगत "आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्ममप्रमत्त-संयतस्य" सूत्र का सूचन होता है।

(आ) इससे आगे के वार्तिक में "कश्चिदाह उपशांतक्षीणकषाययोश्च धर्म्यं ध्यानं भवति" आदि से भाष्यगत "उपशांतक्षीणकषाययोश्च" सूत्र का सूचन होता है।

(इ) राजवार्तिक में ४–८–३ पृ. १५३ की टीका में "स्यान्मतं द्वयोर्द्वयोरिति वक्तव्यं" से भाष्यगत "शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचारा द्वयोर्द्वयोः" सूत्र का सूचन होता है।

(ई) राजवार्तिक में ५–३६–३ में "समाधिकावित्यपरेषां पाठः" से भाष्यगत "बंधे समाधिकौ पारिणामिकौ" का सूचन होता है।

भले ही तत्त्वार्थसूत्र के अनेक सूत्रपाठ प्रचलित हों, इससे हमारे कथन में कोई बाधा नहीं आती। हमारा कहना इतना ही है कि ऊपर जिन सूत्रपाठों की चर्चा राजवार्तिक में की गई है, वे सूत्रपाठ तत्त्वार्थभाष्य में ज्यों के त्यों मिलते हैं। फिर उन सूत्रों को प्रस्तुत भाष्य के न मानकर अन्य अनुपलब्ध टीकाओं के ही क्यों माना जाय?

सिद्धसेन और हरिभद्र जैसे विद्वानो से लेकर सभी श्वेताम्बर टीकाकारों ने भाष्य को स्वोपज्ञ माना है। भाष्य के साथ अक्षरशः मतैक्य न होने पर भी इन विद्वानोने ऐसा कहा है। इतना ही नहीं सिद्धसेन गणि तो उमास्वाति को सूत्रानभिज्ञ कहते हैं, उनके कथन को प्रमत्त-गीत तक बताते है, लेकिन फिर भी वे भाष्य को स्वोपज्ञ मानकर उसकी टीका लिखते हैं। इसका क्या कारण? यदि भाष्य स्वोपज्ञ न होता तो फिर उन्हें उसकी टीका लिखने की क्या आवश्यकता थी? जो विद्वान् यह कहता है कि "कुछ दुर्विदग्धों ने भाष्य का अमुक कथन प्रायः नष्ट कर दिया है", वह यह भी लिख सकता था कि भाष्य स्वोपज्ञ नहीं है। इसी तरह हरिभद्र भी भाष्य की टीका न लिखकर सर्वार्थसिद्धिकार या अकलंक की तरह स्वतंत्र टीका ही लिखते। इसके अलावा, एक बात और है कि सिद्धसेन और हरिभद्र के समकालीन अकलंक ने और विद्यानंदि तक ने भाष्य के साथ मतभेद होते हुए भी उसे अस्वोपज्ञ नहीं कहा। इसका क्या सबब? अभीतक किसी दिगम्बर आचार्य ने भाष्य को अस्वोपज्ञ कहा हो, ऐसा माल्दम नहीं होता। शायद सबसे पहले पं. जुगलकिशोरजी को ही यह बात सूझी। यदि सचमुच भाष्य स्वोपज्ञ नहीं है तो उसकी अस्वोपज्ञतासूचक विधिरूप महत्त्वपूर्ण प्रमाण देने की आवश्यकता है। खींचातानी की शास्त्रार्थवृत्ति से अर्हत्प्रवचनहृदय

आदि अनुपलब्ध ग्रन्थों की कल्पना करलेने मात्र से उद्देश्य की सिद्धि नहीं हो सकती। संभव है ये कल्पनायें आगे चलकर समंतभद्रीय गंधहस्तिमहाभाष्य जैसी ही निराधार साबित हों।

अतएव मानना होगा कि अकलंक देव के समक्ष उमास्वाति का स्वोपज्ञ तत्त्वार्थभाष्य मौजूद था। उन्होंने उसका राजवार्त्तिक में उपयोग किया है, और उसके साथ अपने कथन की संगति बैठाने का प्रयत्न किया है। जब अकलंक, राजवार्त्तिक जैसा दिगंबरीय तत्त्वार्थ-भाष्य या महाभाष्य लिखने बैठे, तो उन्होंने श्वेताम्बरीय लघु तत्त्वार्थभाष्य को सामने रखना उचित समझा हो, इसमें आपत्ति की कोई बात नहीं मालूम होती। राजवार्त्तिक में तत्त्वार्थ-भाष्य का प्रतिबिम्ब स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है; उसमें भाष्य की पंक्तियाँ की पंक्तियाँ ज्यों की त्यों पाई जाती हैं, अमुक सूत्र में जो चर्चा भाष्य में है, वह चर्चा समर्थन अथवा मतभेद रूप से राजवार्त्तिक में मौजूद है; 'वृत्तौ पंचत्ववचनात्' वाले राजवार्त्तिक के उल्लेख की भाष्यवाक्य से बराबर संगति बैठ जाती है; 'भाष्ये बहुकृत्वः षड् द्रव्याणि' वाली राजवार्त्तिक गत चर्चा का भाष्यगत षड्द्रव्य की चर्चा से मेल है; तथा अर्हत्प्रवचन और अर्हत्प्रवचनहृदयवाला राजवार्त्तिकगत उल्लेख तो तत्त्वार्थभाष्य के नामांतर को सूचित करता है—ऐसी हालत में जैनशास्त्रपरम्परा को ऐतिहासिक दृष्टि से देखनेवाला ऐसा कौन अभ्यासी होगा, जिसका यह मानने को दिल न चाहे कि अकलंक के सामने तत्त्वार्थभाष्य मौजूद था। फिर भी यदि प्रस्तुत भाष्य को अस्वीकार करके प्रस्तुत भाष्य के समान वाक्यविन्यासवाले किसी अनुपलब्ध भाष्य की कल्पना की जाय, तो कहना होगा कि वह ऐतिहासिक दृष्टि नहीं, सांप्रदायिक दृष्टि है।

# श्रीदाणकुलकम्

कर्ता–आचार्य महाराज श्री विजयपद्मसूरिजी

( ગતાંકથી ચાલુ )

वज्जिदनीलरिट्ठं, जणंककक्केयणाइरयणाणं ।
ससिकंतविद्दुमाणं, कंचणरयओवलाणं च ॥२२॥
चंदणदंताईणं, तहेव बरमट्टियाण जिणपडिमा ।
कारेंति मह्उल्लासा, धण्णा धम्मिट्ठधणिभव्वा ॥ २३ ॥
ते य पइट्ठावेंते, सुहदविणवएहि सूरिहत्थेणं ।
विहिणंजणाइएणं, सग्गपवग्गाइ साहिंति ॥२४॥
जहिण्णसंजमाओ, आहारत्थी वणीमगो दीणो ।
एगम्मि अहोरत्ते, संपइ भूमीसरो जाओ ॥२५॥
पुव्वभवीयगुरुं से, उज्जेणीए सुहत्थिसूरिं तं ।
पासित्ता जाइसरो, पुच्छइ सामाइयस्स फलं ॥२६॥
गुरुकहियं रज्जाइ, नाणा मण्णिय कहेइ बहुमाणा ।
एयं तुम्ह पसाया, मह जुग्गं कज्जमुवइसह ॥२७॥
सोच्चा नरवइवयणं, धम्मुवएसं कुणंति तत्तो से ।
धम्मिट्ठो संजाओ, करेइ जिणधम्मकज्जाइं ॥२८॥
नूयणजिणगेहाणं, सवायलक्खं तहेव जिण्णाणं ।
जिणगेहाणुद्धारे, छत्तीससहस्सपरिमाणे ॥२९॥
कारइ सवायकोडिं, जिणबिंबाणं च पित्तलमयाणं ।
पणनवइसहस्साइं, पहूयवरदाणसालाइं ॥३०॥
एवं तिखंडभूमिं, जिणगेहालंकियं करेइ निवो ।
जिणसासण्णिक्करसिओ, अणज्जदेसेऽवि सोहेइ ॥३१॥
पढमोऽत्थ चंदगुत्तो, तयणंतरबिंदुसारभूमिवई ।
तत्तोऽसोयकुणाला, पंचमनिवसंपई जाओ ॥३२॥
पहुवीरमुत्तिसमया, दुसए पणदसजुए य वरिसाणं ।
समइक्कंते मोरिय–रज्जस्साई समुप्पण्णा ॥३३॥
एयम्मि चेव समए, महागिरीणं जुगप्पहाणत्तं ।
संपइसमयं जाव य, तस्सुदओ हीणया तत्तो ॥३४॥
खित्तप्पहावगो सो, खंडियनिवईवि कुणइ धम्मिट्ठे ।
सिट्ठ कुणालथूवं, तच्छसिलाए पकारवए ॥३५॥
धम्मपयारणमइणो, संभवए जम्मपभिइवरिसाणं ।
एवं माणं दुसया, तेवत्तरिसमहिया वीरा ॥३६॥
एकासीइजुयाइं, दुसयाइं तास मज्झयालम्मि ।
जम्मो जाओ हुज्जा, तईयगंथाणवयणमिणं ॥३७॥

(अपूर्ण)

## ' ઊંચે દેઊળ ' પ્રકરણની પુનરાવૃત્તિસમા

# ' જૂનું મંદિર ' પ્રકરણનું સમાધાન

## અનુવાદકે દર્શાવેલી દિલગીરી અને પ્રકાશકે કરેલો ખુલાસો



મરાઠી ભાષાના ' કિર્લોસ્કર ' માસિકમા પ્રકાશિત ' ઊંચે દેઊળ ' કથાના લેખક તથા પ્રકાશક સાથેનો અમારો પત્રવ્યવહાર અમે ' શ્રી જૈન સત્ય પ્રકાશ 'ના ગયા અંકમા તેમજ બીજાં જૈન પત્રોમાં પ્રગટ કરી ચૂકયા છે. હજુ એ લેખક તથા પ્રકાશક તરફથી સંતોષકારક ખુલાસો નહીં મળવાથી તેની સાથે આગળ પત્રવ્યવહાર ચાલી રહ્યો છે; તે દરમ્યાન ' જૈન ' પત્રમાં એ ' ઊંચે દેઊળ ' કથાનો ગુજરાતી અનુવાદ ' જૂનું મંદિર ' નામેથી ' ગુજરાતી ' સાપ્તાહિકના દીપોત્સવી અંકમાં પ્રગટ થયાનું અમે વાંચ્યું. ' ગુજરાતી ' પત્રના દીપોત્સવી અંકમાં ' જૂનું મંદિર 'ની કથાના અનુવાદક તરીકે નહીં પણ લેખક તરીકે શ્રીજનાર્દન પ્રભાસ્કરનું નામ આપવામાં આવ્યું છે.

આ ઉપરથી અમે શ્રીજનાર્દન પ્રભાસ્કર સાથે તેમજ એ કથાના પ્રકાશક ' ગુજરાતી ' પત્રના તંત્રીશ્રી સાથે પત્રવ્યવહાર કર્યો. એ પત્રવ્યવહારના અંતે શ્રી. જનાર્દન પ્રભાસ્કરે ' ગુજરાતી ' પત્રના તા. ૧૫-૧૨-૪૦ ના અંકમાં ૧૯૨૦ મા પાને " જૂનું મંદિર : એક ખુલાસો " એ મથાળે ખુલાસો પ્રગટ કરી કલિકાલસર્વજ્ઞ શ્રી હેમચન્દ્રાચાર્ય માટે પોતાનાં પૂજ્યભાવ તેમજ માનની લાગણી પ્રગટ કરવા સાથે જૈન ભાઈઓનું દિલ દુભાયા બદલ દિલગીરી જાહેર કરી છે અને ' ગુજરાતી 'ના તંત્રીશ્રીએ પણ તેમના પત્રમાં શ્રી હેમચન્દ્રાચાર્ય માટે બહુમાન બતાવીને પોતાનો ખુલાસો લખી જણાવ્યો છે.

આ રીતે આ પ્રકરણનું સમાધાન લાવવા માટે શ્રી જનાર્દન પ્રભાસ્કરને તેમજ ' ગુજરાતી ' પત્રના તંત્રીશ્રીને અમે ધન્યવાદ આપીએ છીએ. અને જનતાની જાણમાટે એમની સાથેનો પત્રવ્યવહાર તેમજ ' ગુજરાતી 'માં પ્રગટ થયેલ ખુલાસો અહીં પ્રગટ કરીએ છીએ. —**વ્યવસ્થાપક**

---

### શ્રી જનાર્દન પ્રભાસ્કરને લખાયેલ પત્ર

અમદાવાદ તા. ૬-૧૨-૪૦

**રા. રા. ભાઇશ્રી જનાર્દન પ્રભાસ્કર,**

' ગુજરાતી ' સાપ્તાહિકના ચાલુ સાલના દીપોત્સવી અંકમાં આપના નામે ' જૂનું મંદિર ' શીર્ષક એક ટૂંકી વાર્તા પ્રગટ થઈ છે. વાર્તાના અંતમાં આપે જે ઉલ્લેખ કર્યો છે તે પ્રમાણે આ વાર્તા કલ્પિત નહીં, પણ બારમા સૈકાની મહારાજા કુમારપાળના વખતની એક ઐતિહાસિક સત્ય ઘટના છે.

આ વાર્તામાં આપે એક જૈન યતિનું (જેનું નામ આપે નથી લખ્યું) પાત્ર મૂક્યું છે. આ કથામાં આ જૈન યતિ અનેક પ્રકારની દલીલો કરીને જૂ મારવાના ગુન્હા માટે પકડાયેલ સાંભરના વતની ધનપાળ નામના માણસને દેહાંતદંડની શિક્ષા કરવાનો મહારાજા કુમારપાળને ખૂબખૂબ આગ્રહ કરે છે.

આપે લખ્યું છે તે પ્રમાણે આ કથા ઐતિહાસિક સત્ય ઘટના હોય તો મહારાજા કુમારપાળને સલાહ આપતા જૈન યતિ તે કલિકાળસર્વજ્ઞ શ્રી હેમચન્દ્રાચાર્ય જ હોઈ શકે એ સહજ સમજી શકાય એવી બીના છે.

આપે આ કથામાં એ પુરવાર કરવાનો પ્રયત્ન કર્યો છે કે એક જૈન સાધુ એક માણસને પ્રાણાંતદંડની શિક્ષા કરીને મારી નાખવા સુધીની સલાહ આપી શકે છે. જે જૈન સાધુ ઝીણામાં ઝીણા જીવ–જંતુને મારવાનું તો દૂર રહ્યું તેને દુભવવાનો પણ વિચાર ન કરે તે જૈન સાધુ માણસને મારી નાખવાની વાત કરે એ કદી સંભવે ખરું ? જે વસ્તુ સર્વથા અસંભવ છે તેને પુરવાર કરવાનો આપનો પ્રયત્ન દુરાશયપૂર્ણ લાગ્યા વગર કેમ રહે ? મતઅસહિષ્ણુતા કે ધર્મભેદના કારણે આવું હડહડતું જૂઠાણું લખવું સજ્જનતાને જરા પણ છાજતું નથી.

શ્રી હેમચંદ્રાચાર્ય જેવા મહાન જ્યોતિર્ધર સાધુપુંગવ ઉપર આવો આક્ષેપ કરીને આપે ન કેવળ ઇતિહાસનું ખૂન કર્યું છે, ન કેવળ સત્યનો અપલાપ કર્યો છે, ન કેવળ એક અહિંસામૂર્તિ આચાર્યના યશોદેહ ઉપર ખોટું કલંક લગાવવાનો બેહુદો પ્રયત્ન કર્યો છે—પણ આપે તો આ અઘાયને ચઢી જાય એવો આખા ય જૈન સમાજના હૃદયના કોમળ-તમ ભાગ ઉપર નિર્દય આઘાત કર્યો છે, જે કદી પણ બરદાસ્ત ન થઈ શકે.

ઇતિહાસના પવિત્ર નામે લખાતી વાર્તાનાં મુખ્ય પાત્રો અને જે પાત્રના બળે અમુક ઐતિહાસિક કહી શકાય તેવી પ્રશંસા કે નિન્દા બતાવવા માટે જ વાર્તા લખવામાં આવી હોય તે પાત્ર જરૂર ઐતિહાસિક હોવું જોઇએ, એની તો કોઇથી ના પાડી શકાય નહીં.

અમને તો પૂરી ખાત્રી છે કે આપે લખેલ વાર્તાને તેમજ જે રીતે આપે જૈન યતિનું પાત્ર રજુ કરીને જૈન સાધુઓ ઉપર કલંક ચડાવવાનો પ્રયત્ન કર્યો છે તેને ઇતિહાસનો લેશમાત્ર આધાર નથી.

આમ છતાં અત્યારે તો આપને એટલી જ પ્રાર્થના છે કે આ કથાને આપ જેના આધારે ઐતિહાસિક સત્ય ઘટના માનતા હો તે આપનો ઐતિહાસિક આધાર અમને લખી જણાવશો, અને જો–આવી કથા ઇતિહાસના પવિત્ર નામે એક સત્ય ઘટના તરીકે લખી શકાય એવો આધાર આપ ન મેળવી શકો—તો આપે જે કંઇ લખ્યું છે તે માટે દિલગીરી જાહેર કરીને જૈનસમાજને નિરર્થક દુભવવા માટે તેની માફી માગશો. આમ કરીને આપ આપની સત્યપ્રિયતા, નિષ્પક્ષતા તેમજ પૂર્વગ્રહરહિતપણાને પુરવાર કરવાની સાથે સાથે આપની નૈતિક હિમ્મત બતાવી શકશો. અસ્તુ !

આપના સરનામાની ખબર નહીં હોવાથી 'ગુજરાતી'ના તંત્રીશ્રી દ્વારા આપને આ પત્ર લખ્યો છે. હવે પછી આપને સીધો પત્ર લખી શકાય તે માટે આપનું સરનામું અવશ્ય જણાવશો.

યોગ્ય સાહિત્યસેવા લખશો. પત્રોત્તર શીઘ્ર આપીને આભારી કરશો. એ જ.

લિ. આપનો

**રતિલાલ દીપચંદ દેસાઈ**, વ્યવસ્થાપક

**'ગુજરાતી' પત્રના તંત્રીશ્રીને લખાયેલ પત્ર**

અમદાવાદ તા. ૬-૧૨-૪૦

રા. રા. તંત્રીશ્રી 'ગુજરાતી',

આપના 'ગુજરાતી' પત્રના આ સાલના દીપોત્સવી અંકમાં શ્રીયુત જનાર્દન પ્રભાસ્કરના નામે 'જૂનું મંદિર' શીર્ષક એક ટૂંકી વાર્તા પ્રગટ થઈ છે. આ કથામાં એક જૈનયતિનું પાત્ર રજુ કરીને તે બહાને શ્રી હેમચંદ્રચાર્ય જેવા મહાન જ્યોતિર્ધર આચાર્ય ઉપર બિલકુલ અસત્ય આક્ષેપ કરવામાં આવ્યા છે. આ માટે આપને વિશેષ ન લખતાં આ સાથેનો શ્રી. જનાર્દન ભાઈ ઉપરનો પત્ર વાંચવા ભલામણ છે.

આપ જોઈ શકશો કે આવી કથાથી કોઇ પણ સમાજનું દિલ દુભાયા વગર ન રહે. 'ગુજરાતી' જેવા સાર્વજનિક પત્રમાં જૈનોની લાગણી દુભાય એવા હળાહળ આક્ષેપથી ભરેલી અને સાવ આધારશૂન્ય કથા પ્રગટ થાય એ કોઈ રીતે ઉચિત નથી. તેથી આપને પ્રાર્થના છે કે આપ આ અંગેનો આપનો ખુલાસો પ્રગટ કરશો, તેમજ શ્રી. જનાર્દન ભાઈને પણ યોગ્ય ખુલાસો કરવા અવશ્ય પ્રેરશો.

સાથેનો પત્ર વાંચીને (અને જરૂર જણાય તો તેની નકલ કરીને) શ્રી. જનાર્દનભાઈને મોકલી આપશો. તેમના સરનામાની ખબર નહીં હોવાથી આપની મારફત એ પત્ર મોકલ્યો છે. હવે પછી અમે એમને સીધો પત્ર લખી શકીએ તે માટે તેમનું સરનામું જરૂર જણાવશો. તેમના કવર ઉપર ટપાલની ૦-૧-૩ ટીકીટ ચોડી છે.

યોગ્ય સાહિત્યસેવા લખશો. પત્રોત્તર શીઘ્ર આપીને આભારી કરશો. એ જ.

લિ. આપનો
રતિલાલ દીપચંદ દેસાઈ, વ્યવસ્થાપક

**'ગુજરાતી' પત્રના તંત્રીશ્રીનો પહેલો પત્ર**

મુંબઈ, તા. ૧૧-૧૨-૪૦

રા. રા. રતિલાલ દીપચંદ દેશાઈ,

જત તમારો એક પત્ર અને બીજો પત્ર મૂળ લેખક માટે-એમ બે પત્રો મળ્યાં છે. બાબત અમારા ગુજરાતી પત્રના દિવાળીના ખાસ અંકમાં જૂનું મંદિર એ નામની નાની વાર્તા સંબંધમાં ઉપલો પત્રવહેવાર છે. અમે મૂળ લેખકને ખુલાસા માટે તમે મોકલેલો કાગળ મોકલ્યો છે, અને સાથે સૂચના કરી છે કે તે તમારી સાથે પણ સીધો પત્રવહેવાર કરે; અને અમને પણ જણાવે, અને કાંઈ ખુલાસો છાપવા જેવો હોય તો લખી જણાવે. એ નાની વાર્તાના મૂળ લેખકનું નામ રા. રા. જનાર્દન ન્હાનાભાઈ પ્રભાસકર છે. તેનું સરનામું ઊંડાચ વાયા બીલીમોરીઆ-એ પ્રમાણે છે. તમને યોગ્ય લાગે તો એની સાથે પત્રવહેવાર કરશો, અને પરિણામ અમને જણાવશો. મૂળ વાર્તાનો પાયો સાચો છે કે ખોટો તે અમે જાણતા નથી, પણ કુમારપાળ મહારાજાએ એક યૂકાવિહાર બંધાવેલું એટલી સાચી વાત ઉપરથી લેખકે કદાચ આ વાર્તાનો પ્રસંગ ઉપજાવી કાઢેલો હશે એમ અમને લાગે છે.

છતાં લેખક જણાવે છે કે આ વાત ઐતિહાસિક સાચી છે, માટે અમે પણ તેમના તરફથી ઉત્તરની વાટ જોઈએ છીએ. તેમનો કંઈ ખુલાસો આવશે તો અમે તે તમને જણાવીશું, અને છાપા જોગ છાપવાનો હશે તો છાપશું. આપના તરફથી પણ કંઈ ટુંકમાં ખુલાસો હોય તો જણાવશો. એ જ વિનંતિ.

લી. સેવક

નટવરલાલ ઈ. દેશાઇના યથાયોગ્ય વાંચશો.

**'ગુજરાતી' પત્રના તંત્રીશ્રીનો બીજો પત્ર**

મુંબઈ, તા. ૧૬-૧૨-૪૦

**રા. રા. રતિલાલ દીપચંદ દેશાઈ,**

આપને પત્ર લખ્યા પછી જૂનું મંદિરની વાર્તાના લેખક રા. જનાર્દન ન્હા. પ્રભાસકર તરફથી એક ખુલાસાપત્ર આવ્યો હતો. તે ખુલાસો અમે ગુજરાતી પત્રના તા. ૧૫ મીના અંકમાં પાને ૧૯૨૦ મે છાપ્યો છે અને તેની એક નકલ આપને જાણવા માટે મોકલી આપીએ છીએ, જુદા પોસ્ટથી. અમને આશા છે કે મજકુર ખુલાસો આપને સંતોષકારક જણાશે. મહાન જૈનાચાર્ય અને સર્વજ્ઞ મુનિ શ્રીહેમચંદ્રાચાર્યજી માટે અમને અને આખી ગુજરાતી પ્રજાને માન છે. એટલે તેમને અપમાન કરવાનો અમારો કે મૂળ લેખકનો મુદ્દલ આશય ન્હોતો તે આપ જરૂર સ્વીકારશો. તે નામવિનાના યતિશ્રી શ્રી હેમચન્દ્રાચાર્ય થાય છે એવી શંકા અમને આવતે તો અમે છાપતે નહિ અને લેખક ભાષાંતર કરીને લખી મોકલતે નહિ. આ સર્વ ગેરસમજનું પરિણામ છે. એ જ વિનંતિ.

લી. સેવક

નટવરલાલ ઈ. દેશાઇના નમસ્કાર

**'ગુજરાતી' પત્રના તા. ૧૫-૧૨-૪૦ ના અંકમાં પ્રગટ થયેલ ખુલાસો**

**જૂનું મંદિર : એક ખુલાસો**

"ગુજરાતીના દીપોત્સવી અંકમાં 'જૂનું મંદિર' નામક વાર્તા છપાઈ છે. એ વાર્તા મૂળ મરાઠી 'કિર્લોસ્કર' માસિકમાં છપાઈ હતી. ગુજરાતના ઈતિહાસને લગતી એ વાર્તા હોવાથી મેં એનું ભાષાન્તર કર્યું. એમાં અહિંસાનો વિષય ચર્ચાયલો છે. આ વાર્તામાં ઉલ્લેખિત યતિના પાત્રાલેખનથી, જેમણે ગુજરાતી સાહિત્યપર મહદ્ ઉપકાર કર્યા છે એવા કલિકાલસર્વજ્ઞ શ્રી હેમચન્દ્રાચાર્યજીનું અપમાન થયેલું માની કેટલાક જૈનબંધુઓની કોમલતમ લાગણી દુભાયાનું મારા જાણવામાં આવ્યું છે. ગુજરાતના એ પૂજ્ય જ્યોતિર્ધર પ્રતિ મને સંપૂર્ણ માન છે અને આ ભાષાન્તર ગુજરાત સમક્ષ રજુ કરવામાં મારો જરા પણ દુરાશય નહોતો એ હું પ્રાંજલપણે જણાવું છું. અને અજાણ્યે કોઈ જૈન બંધુઓની લાગણી દુઃખાઈ હોય તો તે માટે હું દિલગીરી વ્યક્ત કરૂં છું."

જનાર્દન પ્રભાસ્કર

# સમાચાર

**દીક્ષા—**(૧) પાલીતાણામાં કારતક વદિ ૫ પૂ. પં. શ્રી. માનવિજયજીએ રતલામના ભાઇ બાબુલાલ ગનુલાલને દીક્ષા આપી. દીક્ષિતનું નામ મુ. શ્રી. વિનોદવિજયજી રાખી પોતાના શિષ્ય બનાવ્યા. (૨) મંદસૌરમાં કારતક વદિ ૨ (મારવાડી માગસર વદિ ૨) પૂ. મુ. શ્રી ચરણવિજયજીએ શ્રી. મન્નાલાલજી પોરવાળને દીક્ષા આપી. દીક્ષિતનું નામ મુ. શ્રી. મનકવિજયજી રાખીને પોતાના શિષ્ય બનાવ્યા. (૩) ખંભાતમાં માગસર શુદિ ૬ પૂ. મુ. શ્રી કનકવિજયજીએ પ્રતાપગઢના ભાઇ પન્નાલાલ ગેબીલાલને દીક્ષા આપી. દીક્ષિતનુ નામ મુ. શ્રી. પૂર્ણાનંદવિજયજી રાખીને પૂ મુ. શ્રી સુબુદ્ધિવિજયજીના શિષ્ય બનાવ્યા. (૪-૫) સુરતમાં માગસર શુદિ ૨ પૂ આ. શ્રી વિજયવિજ્ઞાનસૂરિજીએ નવસારીવાળા ભાઈ છગનલાલને તથ ભરાડાના ભાઈ મોહનભાઈને દીક્ષા આપી. શ્રી છગનલાલભાઇનું નામ મુ. શ્રી. કુમુદચંદ્ર વિજયજી રાખીને પૂ. ઉ. શ્રી કસ્તૂરવિજયજીના શિષ્ય બનાવ્યા અને શ્રી. મોહનભાઇનું નામ મુ. શ્રી જસવિજયજી રાખી પૂ. મુ. શ્રી શુભંકરવિજયજીના શિષ્ય બનાવ્યા. (૬) અમદાવાદમાં માગસર શુદિ ૧૦ પૂ. આ. શ્રી વિજયલાવણ્યસૂરિજીએ ભાઇ બાબુલાલને દીક્ષા આપી. દીક્ષીતનું નામ મુ. શ્રી. સુબોધપ્રભવિજયજી રાખીને તેમને પૂ. મુ. શ્રી વલ્લભવિજયજીના શિષ્ય બનાવ્યા.

**પદવીપ્રદાન-ઉપાધ્યાયપદ**—(૧) સુરતમાં માગસર શુદિ ૩ પૂ આ. શ્રી વિજયવિજ્ઞાનસૂરિજીએ પૂ. પં. શ્રી કસ્તુરવિજયજીને તથા (૨) પાલીતાણામાં માગશર શુદિ ૯ પૂ. આ. શ્રી સાગરાનંદસૂરિજીએ પૂ. પં. શ્રી ક્ષમાસાગરજીને ઉપાધ્યાયપદ આપ્યું. **પંન્યાસપદ**—પાલીતાણામાં માગશર શુદિ ૯ પૂ. આ. શ્રી. સાગરાનંદસૂરિજીએ પૂ. મુ. શ્રી ચંદ્રસાગરજીને પંન્યાસપદ આપ્યું. **ગણિપદ**—(૧) વળાદમાં પૂ. આ શ્રી વિજયલલિતસૂરિજીએ પૂ મુ. શ્રી. વિકાસવિજયજીને ગણિપદ આપ્યું. (૨) ગાંભુતીર્થમાં માગસર શુદિ ૧૦ પૂ આ. શ્રી મતિસાગરસૂરિજીએ પૂ. મુ. શ્રી માનસાગરજીને ગણિપદ આપ્યું.

**કાળધર્મ**—(૧) ભાવનગરમાં તા. ૨૧ ૯-૪૦ના રોજ વયોવૃદ્ધ પૂ. મુ. શ્રી મણિવિજયજી કાળ પામ્યા. (૨) સીહોરમાં કારતક શુ. ૯ પૂ. મુ શ્રી હીરવિજયજી કાળ પામ્યા.

## સ્વીકાર

**સ્તંભન પાર્શ્વનાથ માહાત્મ્ય તથા શ્રીજિનગુણસ્તવનમાળા**—કર્તા પૂ. મુ. શ્રી. યશોભદ્રવિજયજી. પ્રાપ્તિસ્થાન : શેઠ બાબુભાઈ નથુભાઇ. ઠે. નેમુભાઇની વાડી, ગોપીપુરા, સુરત. અમૂલ્ય.

કેટલાંક અગત્યનાં કારણસર આ અંક નિયમ મુજબ ૧૫મી તારીખે પ્રગટ નથી થઈ શકયો તે માટે અમે ક્ષમા માગીએ છીએ. **વ્ય.**


## લવાજમ

**વાર્ષિક-બે રૂપિયા** **છુટક અંક-ત્રણ આના**

મુદ્રક : કકલભાઇ રવજીભાઇ કોઠારી પ્રકાશક-ચીમનલાલ ગોકળદાસ શાહ
પ્રકાશનસ્થાન : શ્રી જૈનધર્મ સત્યપ્રકાશક સમિતિ કાર્યાલય,
જેશિંગભાઇની વાડી, ઘીકાંટા રોડ, અમદાવાદ.

# જૈન સત્ય પ્રકાશ



તંત્રી

ચીમનલાલ ગોકળદાસ શાહ

વર્ષ ૬ ક્રમાંક ૬૫ અંક ૫

णमो त्थु णं भगवओ महावीरस्स

सिरि रायनयरमज्झे, संमीलिय सव्वसाहुसंमइयं ।
पत्त मासियमेयं भव्वाणं मग्गयं विसयं ॥ १ ॥

# श्री जैन सत्य प्रकाश

( मासिक पत्र )

વર્ષ ૬ ] ક્રમાંક ૬૫ [ અંક ૫

વિક્રમ સંવત ૧૯૯૭ : વીર સંવત ૨૪૬૭ : ઇસ્વીસન ૧૯૪૧
પોષ વદિ ૨ : બુધવાર : જાન્યુઆરી ૧૫

## વિ–ષ–ય—દ–ર્શ–ન



### પૂજ્ય મુનિરાજોને વિજ્ઞપ્તિ

માસિક ગેરવલ્લે ન જતાં વખતસર પહોંચાડી શકાય તે માટે દરેક અંગ્રેજી મહિનાની ૧૩મી તારીખ પહેલાં પોતાનું સરનામું લખી જણાવવાની પૂજ્ય મુનિરાજોને વિજ્ઞપ્તિ કરીએ છીએ.

### લવાજમ

**વાર્ષિક–બે રૂપિયા ★ છુટક અંક–ત્રણ આના**

મુદ્રક : કકલભાઈ રવજીભાઇ કોઠારી પ્રકાશક–ચીમનલાલ ગોકળદાસ શાહ
પ્રકાશનસ્થાન : શ્રી જૈનધર્મ સત્યપ્રકાશક સમિતિ કાર્યાલય,
જેશિંગભાઇની વાડી, ઘીકાંટા રોડ, અમદાવાદ.
મુદ્રણસ્થાન : સુભાષ પ્રિન્ટરી, સલાપોસ ક્રોસ રોડ, અમદાવાદ

वीराय नीत्यं नमः

# શ્રી જૈન સત્ય પ્રકાશ

[ વર્ષ ૬ ... ... ... ક્રમાંક ૬૫ .... ... ... અંક ૫ ]

પૂર્વાચાર્ય-વિરચિત

# બાર ભાવના

સંશોધક—આચાર્ય મહારાજ શ્રી વિજયયતીન્દ્રસૂરિજી

પાસ જિણેસર પાય નમી, સહગુરુને આધાર;
ભવિયણ જનને હિતભણી, ભણસ્યું ભાવના બાર. (૧)
પ્રથમ અનિત્ય અશરણપણું, એહ સંસાર વિચાર;
એકલપણુ અનિત્ય તિમ, અશુચિ આશ્રવ સંભાર. (૨)
સંવર નિર્જર ભાવના, લોકસ્વરૂપ સુબોધિ;
દુલહ ભાવના જૈનધર્મ, ઇણિપરિ કરિ લિયો સોધિ. (૩)
રસકૂપી--રસભાવિયો, લોહ થકી હોય હેમ;
જ્યું ઇણ ભાવન સુધ હુઈ, તો પરમ રૂપ લહે તેમ. (૪)
ભાવ વિના દાનાદિકે, જાણે અલૂણો ધાન;
ભાવરસાંગ મિલ્યાં થકી, તૂટે કર્મ નિદાન. (૫)
પલ પલ છીજે આઉખું, અંજલી જલ જ્યું એહ;
ચલતઇ સાથે સંબલું, લેઇ સકે તો લેહ. (૬)
લઇ અચિંત ગલસું ગ્રહી, સમય સીંચાણો આવિ;
શરણ નહિં જિણ વિયણવિણ, તિણ હવે અસરણ ભાવિ. (૭)
શ્રાવચ્ચાસુત થરહર્યો, જોર દેખી જમ ધાડિ;
સંયમ શરણું સંગ્રહ્યો, ધણ કણ કંચણ છાંડિ. (૮)
ઇણિ શરણે સુખિયા હુવા, શ્રી અનાથી અણગાર;
શરણ લહ્યા વિણ જીવડા, ઇણિપરે રુલે સંસાર. (૯)
ઇમ ભવ ભવ દુઃખ જે લહ્યાં, તે જાણે જગનાથ;
ભયભંજન ભાવઠહરણ, ન મિલ્યો અવિહડ સાથ. (૧૦)
તિણ કારણ તું એકલો, છોડ રાગ ગલફાંસ;
સવિ સંસારી જીવસ્યું, ધરી ચિત ભાવ ઉદાસ. (૧૧)
ભવસાયર બહુ દુઃખજલ, જામણ મરણ તરંગ;
મમતા તંતુ તિણે ગ્રહ્યો, ચેતન ચતુર માતંગ. (૧૨)

ચાહે જો છોડણુ ભણી, તવ ભજ ભગવત મહંત;
દૂર કરે પર બંધને, જિમ જલથી ઝલકંત. (૧૩)

મોહ વસુ મન મંત્રવી, ઈન્દ્રી મિલ્યા કલાલ;
પ્રમાદમદિરા પાય કરી, વાધ્યો જીવ ભૂપાલ. (૧૪)

કર્મ જંજીરે જડી કરી, સકૃત માલસ લીધ;
અશુભ વિરસ દુરગંધમય, તનગો તહરી દીધ. (૧૫)

તન છિલ્લર ઈંદ્રિય મછ, વિષય કજ જંબાલ;
પાપ કલુષ પાણી ભર્યો, આશ્રવ વહે ઘડનાલ. (૧૬)

નિર્મલ પય સહજ સુગત, નાણુ વિન્નાણુ રસાલ;
સ્યું બગની પરે પંકજલ, ચૂંથે ચતુર મરાલ. (૧૭)

શુભ માનસ માનસ કરી, ધ્યાન અમૃત રંગરેલ;
નવદલ શ્રીનવકારપય, કરિ કમલાસન કેલ. (૧૮)

પાતિકપંક પખાલને, કર સંવરની પાલ;
પરમહંસ પદવી ભજે, છોડી સયલ જંજાલ. (૧૯)

દૃઢપ્રહારિ દૃઢ ધ્યાન ધરિ, ગુણનિધિ ગજસુકુમાલ;
મેતારજ મદનબ્રમ વલિ, સુકોસલ સુકુમાલ. (૨૦)

ઇમ અનેક મુનિવર તર્યા, ઉપશમ સંવર ભાવ;
કઠિન કર્મ સબ નિર્જરા, તિણુ નિર્જર પ્રસ્તાવ. (૨૧)

મન દારુ તન નાલ કર, ધ્યાનાનલ સલગાવ;
કર્મ કટક ભેદન ભણી, ગોળા જ્ઞાન ચલાવ. (૨૨)

મોહરાય મારી કરી, ઊંચો ચઢી અવિલોક;
ત્રિભુવન મંદિર ગાંડણી, જિમ પરમાન સુલોક. (૨૩)

વાર અનંતી ફરસિયો, ઝાલી-વાટક ન્યાય;
નાણુ વિના નવિ સાંભરે, લોકભ્રમણુ ભડવાય. (૨૪)

રત્નત્રય તિહું ભવન મેં, દુલહો જાણિ દયાલ;
બોધી રમણુ કાજે ચતુર, આગમવાણિ સંભાલ. (૨૫)

પરિહર હરિહર દેવ સવિ, સેવ સદા અરિહંત;
દોષરહિત ગુરુ ગણધરા, સુવિહિત સાધુ મહંત. (૨૬)

કુમતિ કદાગ્રહ મૂકીને, શ્રુત ચારિત્ર વિચાર;
ભવજલ તારણુ પોતસમ, તે ધર્મ હિયમાં ધાર. (૨૧)

તપગછપતિ **વિજયદેવ** ગુરુ, વિજયસિંહ મુનિરાય;
શુદ્ધ ધર્મદાયક સદા, પ્રણમો તેહના પાય. (૨૮)

ભોજન નભગુણુ વરસ શુચિ, સિત તેરસિ કુજવાર;
ભગતિહેતુ ભાવન ભણી, જેસલમેરુ મઝાર. (૨૯)

આ કૃતિ જાલોર (મારવાડ)ની ત્રિસ્તુતિક ધર્મશાળા હસ્તકના જ્ઞાનભંડારમાંના સાતમા નંબરના બંડલમાંથી એક હસ્તલિખિત પ્રત ઉપરથી ઉતારી અક્ષરશ અહીં આપી છે.

# मूलाचार

( दिगम्बर मुनिओंका एक प्राचीन व प्रधान आचारशास्त्र )

लेखक---मुनिराज श्री दर्शनविजयजी

[ क्रमांक ६३से क्रमशः ]

आवश्यकनिर्युक्तिकी गाथाएं किस प्रकार ली गई हैं उसका नमूना भी देखिए:

सामाइयनिज्जुत्तिं वुच्छं उवएसियं गुरुजणेणं ।
आयरियपरंपरएण आगयं आणुपुव्वीए ॥ आ० ८७ ॥
आवसयणिज्जुत्ती वोच्छामि जहाकमं समासेण ॥ मू० २ ॥
आयरियपरंपराए जहागदा आणुपुव्वीए ॥ मू० २, १६ ॥
सामाइयणिज्जुत्ती वोच्छामि जहाकमं समासेण ॥ मू० १६ ॥
पंचविहं आयारं आयरमाणा तहा पभासंता ।
आयारं दंसंता आयरिया तेण वुच्चंति ॥ आ० ९९४ ॥
आयारो नाणाई तस्सायरणा पभासणाओ वा ।
जे ते भावायरिया भावायारो व उत्ता य ॥ आ० ९९५ ॥
जम्हा पंचविधाचारं आचरंतो पभासदि ।
आयरियाणि देसंतो आयरिओ तेण वुच्चदे ॥ मू० ९ ॥
सदा आयारविद्दण्हू सदा आयरियं चरे ।
आयारमायारवंतो आयरियो तेण उच्चदे ॥ मू० ८ ॥
निव्वाणसहिए जोए जम्हा साहंति साहुणो ।
समा य सव्वभूएसु तम्हा ते भावसाहुणो ॥ आ० १००२ ॥

चौथे चरणमें विशेष अन्तर है–तम्हा ते सव्व साधवो ॥ मू० ११ ॥

जो समो सव्वभूएसु तसेसु थावरेसु य ।
तस्स सामाइयं होइ इइ केवलिभासियं ॥ आ० ७९८ ॥ मू० २५ ॥
सामाइयंमि* उ कए समणो इव सावओ हवइ जम्हा ।
एएण कारणेणं बहुसो सामाइयं कुज्जा ॥ आ० ८०१ ॥ मू० ३४ ॥

---

* सामायिकमें बैठा हुआ श्रमणोपासक, श्रमणके समान होता है। यानि सावद्यरहित बन जाता है। यह उपमा तब ही सच्ची हो सकती है जब कि साधु और श्रमणोपासक ये दोनों यदि उपकरण सहित–सवस्त्र माने जाएं। इस उपमाको देखकर यह मानना अनिवार्य हो जाता है कि श्रमण वस्त्रका धारक होता है और सावद्य योगसे रहित होता है। वैसे सामायिक-वाला श्रावक भी वस्त्रका धारक व सावद्य योगसे रहित होता है। दोनोंमें अन्तर मात्र अनुमतिका ही रहता है। श्रमणोपासकको श्रमण नहीं किन्तु श्रमणोपासक कहनेका यही कारण है। मूलाचारकी आवश्यकनिर्युक्ति

लोगस्सुज्जोयगरे धम्मतित्थयरे जिणे ।
अरिहंते कित्तइस्सं चउवीसं पि केवली ॥ आ० च० सू० १ ॥
कित्तियवंदियमहिआ जेए लोगस्स उत्तमा सिद्धा ।
आरुग्गबोहिलाभं समाहिवरमुत्तमं दिन्तु ॥ आ० च० सू० ६ ॥
लोगुज्जोए धम्मतीत्थयरे जिणवरे य अरहंते ।
कित्तणकेवलिमेव य उत्तमबोहिं मम दिसन्तु ॥ मू० ४२ ॥
दुविहो खलु उज्जोओ नायव्वो दव्वभावसंजुत्तो ।
अग्गी दव्वुज्जोओ चंदो सूरो मणी विज्जु ॥ आ० १०५९ ॥ मू० ॥ ५५ ॥
दंसणनाणचरित्तेसु निउत्तं जिणवरेहिं सव्वेहिं ।
तिसु अत्थेसु निउत्तं तम्हा तं भावओ तित्थं ॥ आ० १०६९ ॥
दंसणणाणचरित्ते णिज्जुत्ता जिणवरा दु सव्वेवि ।
तिहिं कारणेहिं जुत्ता तम्हा ते भावदो तित्थं ॥ मू० ६३ ॥
अरिहंति वंदणनमंसणाइ अरिहंति पूअसक्कारं ।
सिद्धिगमणं च अरिहा अरहंता तेण वुच्चंति ॥ आ० ९२१ ॥ मू० ६५ ॥
कित्तेमि कित्तणिज्जे सदेवमणुआसुरस्स लोगस्स ।
दंसणनाणचरित्ते तवविणयो दंसिओ जेहिं ॥ आ० १०७७ ॥

कुछ कुछ अन्तर है । मू० ष० गा० ६६ ॥

आरुग्गबोहिलाभं समाहिवरमुत्तमं च मे दिन्तु ।
किंतु हु निआणमेयंति ? विभासा इत्थ कायव्वा ॥ आ० १०९४ ॥ मू० ६९ ॥
समणं वंदिज्ज मेहावी संजयं सुसमाहियं ।
पंच समियतिगुत्तं अस्संजमदुगुंछगं ॥ आ० ११०६ ॥
स० । सं । पंचमहव्वदकलिदं असंजम जुगंछियं धीरं ॥ मू० ९८ ॥
चत्तारि पडिक्कमणे किइकम्मा तिन्नि हुंति सज्झाए ।
पुव्वण्हे अवरण्हे किइकम्मा चउदस हवंति ॥ आ० १२०१ ॥ मू० १०३ ॥
तेणवि पडिच्छियव्वं गारवरहिएण सुद्धहियएण ।
किइकम्मकारगस्सा संवेगं संजणं तेणं ॥ आ० १२२५ ॥ मू० ११३ ॥
आलोवणमालुंचन-वियडीकरणं च भावविसोही य ।
आलोइयंमि आराहणा अणालोए भयणा ॥ आ० १२४३ ॥ मू० १२४ ॥
सपडिक्कमणो धम्मो, पुरिमस्स य पच्छिमस्स य जिणस्स ॥ आ० ॥ मू०
मज्झिमयाणजिणाणं, कारणजाए पडिक्कमणं ॥ आ० १२४४ ॥
स० । पु० । अवराहे पडिक्कमणं मज्झिमयाणं जिणवराणं ॥ मू० १२९॥

---

'श्वेताम्बरीय': निर्युक्तिके अनुकरणरूप ही हैं; इससे पहिले दिगम्बर सम्प्रदायमें "नवकारमंत्र" व "करेमि भंते सूत्र पाठ" के होनेका प्रमाण नहीं मिलता है। इससे स्पष्ट है कि नवकारमंत्र और करेमि भंते आदि पाठ दिगम्बर समाजकी प्राचीन वस्तु नहीं है।

बावीसं तित्थयरा, सामाइयसंजयं उवदिसंति ।
छेओवट्ठावणयं पुण, वयंति उसभो य वीरो य ॥ आ० १२४६ ॥ मू० ४६ ॥
कंतारे दुभिक्खे, आयंके वा महई समुप्पन्ने ।
जं पालियं न भग्गं, तं जाणणु पालणा सुद्धं ॥ भा० २५० ॥ मू० १४५ ॥
सायसयंगोसऽद्धं तिन्नेवसया हवंति पक्खिम्मि ॥ आ० १५३० ॥
अट्ठसयं देवसियं कल्लद्धं पक्खियं च तिण्णि सया ॥ मू० १६० ॥
घोडगलयाइ खंभे कुड्डे माले असवरि बहुनियले ॥
लंबुत्तर* थणउद्धि संजयखलिणे य वायसकविट्ठे ॥ आ० १५४३ ॥
॥ मू० १७१ ॥

आवश्यकाधिकार यह आवश्यकनिर्युक्तिका छोटा अवतरण ही है। अवतरणकारने कतिपय स्थानोंमें जो संस्कार दिया है वह बडा भद्दा लगता है। इतना ही नहीं किन्तु उसमें दिगम्बरीय मान्यता से भी विसंवाद पाया जाता है। जैसा किः—

(१) आवश्यकनिर्युक्ति गाथा १०६६ व मूलाचार षडा. गा. ६२ में दाहोपशम, तृष्णा ( तृषा ) छेद व मलशोधन रूप तीन लक्षणसे द्रव्य तीर्थ माना है वह ठीक है।

(२) बादमें आ० नि० गा० १०६९ में तीर्थंकरोंके द्वारा बताए हुए दर्शन ज्ञान व चारित्रसे लक्षित ( प्रवचन ) को भाव तीर्थ माना है। द्वादशांगी और श्री श्रमणसंघ ये तीर्थरूप होनेसे उक्त अर्थयोजना ठीक है। मगर श्रीमद् वट्टेरकजी श्रुतकेवली श्री भद्रबाहुस्वामीके उस आशयको नहीं समज सके, अत; उन्होंने मू० ष० गा० ६३ में लिख दिया की ज्ञान, दर्शन व चारित्रमें जिनेश्वर निर्युक्त हैं अतएव वे भावतीर्थ हैं। यहां श्रीमद् वट्टेकरजीने जिनेश्वर भगवानको तीर्थंकर न मानकर तीर्थ ही मान लिया। क्या तीर्थंकर भगवान् तीर्थ हैं ? या तीर्थकर्त्ता ?

(२) मूल आवश्यक के चतुर्विंशति स्तव सूत्र--१के आधार पर मू० गा० ४२का जो पौना भाग बनाया है, सो ठीक है। मगर आ० च० सू० ६के आधार पर मू० ष० गा० ४२का जो चौथा चरण बना लिया उसमें गडबडाध्याय बन गया है। आवश्यकमें "उत्तम" विशेषण तीर्थंकर के लिये बताया है और तीर्थंकर उत्तम क्यों हैं उसकी जांच भी आ० नि० .गा० १०९३ में की है। जब मूलाचार में बोधिसे "उत्तम" विशेषण जोड दिया है। नकल करने के जरिए यह ठीक होगा, किन्तु गाथा ६८ में तो उत्तम शब्दसे आवश्यकनिर्युक्ति के अनुसार तीर्थंकरके ही गुण गाये हैं। सारांश, यहां

* लंबुत्तर दोष साधु के वस्त्र होने को सिद्ध करता है। थणउद्धि दोषसे भी सोपकरण साध्वीका होना निर्विवाद हो जाता है।

नकल करनेमें सफाईसे काम नहीं लिया गया। क्यों कि आगे आ० नि० गा० १०९४ व मू० ष० गा० ६९ में भी आ० च० सू० ६की ही अर्थयोजना है।

(३) मूलाचार परि० १ गा० २५ में तो तीसरे आवश्यक (कृतिकर्म-वंदन) से अरिहंत वगैरह को वन्दन करना माना है। आ० हेमचन्द्रने भी सूअर्थधामें तीसरे आवश्यकमें जिनेश्वर आगम धर्म चैत्य और गुरुको वन्दन करना बताया है। किन्तु मूलाचार प. ७ षडा० गा० ९४में तो तीसरे आवश्यकमें आचार्यादि मुनिओंको ही वन्दन करना स्वीकार किया है। यह कथन आवश्यक-निर्युक्ति गा० ११९५ से असली रूप में ही लिया गया है, अतः यहां श्वेतांबर और दिगम्बर दोनोंकी एक मान्यता हो जाती है।

(४) मू० ष० गा० ९८में उत्तरार्ध बदल दिया है मगर "धीरं" शब्दसे छंद ऐसा बिगड गया है कि कृत्रिमता आप ही आप दीखती है।

(५) मू० षडावश्यकाधिकार गा० ३६, ३७, ३८, १२९, १३०, १३१, १३२ व १३३में जो वर्णन है वह और किसी दिगम्बर ग्रन्थमें नहीं है। यह वर्णन उत्तराध्ययन सूत्र व आवश्यकनिर्युक्ति में ही विशदरूप से पाया जाता है। इसीसे सिद्ध है कि श्रीमद् वट्टकेर आचार्यने उत्तराध्ययन सूत्रका भी अध्ययन किया। और उत्त० अ० २३ के आधारपर दिगम्बर मतसे विरुद्ध कथनको छोड कर सामायिक व प्रतिक्रमण का विभिन्न किन्तु अपनेको अनुकूल पाठ रच लिया।

(६) इसके अलावा मूलाचार में और भी विचारणीय बातें मिलती हैं जैसा कि मूला० परि० १ गा० १४ में मुनियोंको ज्ञानोपधि संयमोपधि शौचोपधि व और और उपधिका फरमान है। परि० ३ गा० (गाथा ११४) में उत्तमार्थ के समय उपधि आहार व शरीर के त्यागकी विधि है। परि० गा० १३८ में उपधि व आहार का प्रत्याख्यान करना यानी मर्यादा करना लिखा है और परि० १० गा० २५ व ४५ में उपधि व शय्याकी विशुद्धि बताई है। वस्त्ररहितपनेमें धर्म माननेवाले दिगम्बर शास्त्रोंमें इस प्रकार उपधिके उल्लेख पाये जाते हैं वह जिनागम व जिनागमानुसार शास्त्रोंके अनुकरणसे। हालांकि संयमोपधि (वस्त्र) शौचोपधि (पात्र) एवं और और उपधि रखना दिगम्बर मान्यतासे विरुद्ध है।

(७) आ० नि० सामायिक अध्ययन व गा० १२४६ की वृत्ति में १० कल्प बतलाये हैं—

आचेलुक्कोद्देसिय सिज्जातररायपिंडकिइकम्मे।
वयजिट्ठपडिक्कमणे मासं पज्जोसवणकप्पे ॥ १ ॥

मूला० परि० १ गा० १८ में भी यही पाठ है सिर्फ प्रारम्भमें "अचेलक" व अन्तमें "मासं पज्जोसमणकप्पो" इतना भेद है। भगवान् पार्श्वनाथ व

भगवान महावीरके श्रमणमें इन १० कल्पों के बारेमें कुछ कुछ विचित्रता थी। असलमें अ-चेलक के जरिये ही विशिष्ट भेद था। सारांश-जैन श्रमणोंमें वस्त्र के लिए एकान्त व्यवस्था नहीं है। दिगम्बर समाजमें वस्त्रके लिए एकांत नियम है, तो भी वह उक्त गाथा से स्वतंत्र निर्दिष्ट आचेलक्य विधानको अपनाता है। यदि पांचवें महाव्रतसे वस्त्रोंका निषेध हो जाता तो यहां भिन्न कल्प बनानेकी आवश्यकता नहीं थी। यह अचेलकताका स्वतंत्र विधान ही पांचवें महाव्रतमें वस्त्रोंका निषेध नहीं होनेकी गवाही देता है, याने सचेलकपनसे व्रतघात नहीं होता है, इस वस्तुको स्पष्ट कर देता है। चौवीश तीर्थंकरोंके श्रमणोंमें जो स्थित कल्प और अस्थित कल्पकी व्यवस्था है वह इन दश कल्पोंके आधार पर हैं।

श्री दशवैकालिक सू० अ० ४की ७ व ८ गाथाएं मूला० परि० १० समयसाराधिकार के नम्बर १२१ व १२२ में दाखिल कर दी है। दशवैकालिक सूत्र जिनागम है-आप्तसमय है। उसकी गाथा समय सार में ली जाए वह उचित ही है।

(९) श्री जिनागममें बतलाया है कि तीर्थंकरोंमें अज्ञान आदि १८ दोष नहीं होते है। जब दिगम्बर शास्त्र में लिखा है कि:-क्षुधा इत्यादि १८ दोष नहीं होते हैं। मू० में तीर्थंकरों के वर्णन में दि० सम्मत १८ दोषों का इशारा भी नही किया है। मगर परिच्छेद ११ शीलगुणाधिकार गा० ८ व १० में जो गुणक्रमके निमित्त हिंसादि २१ दोष गिनाए हैं वे जिनागमोक्त १८ दोष ही हैं। अस्तु! दि० सम्मत १८ दोष में मृत्युका भी नाम है। सारांश दि० शास्त्रों में तीर्थंकर भगवान की मृत्यु नहीं मानी है। मगर मू० परि० २ व ३ की गाथाएं ५९, ७७, ९०, ११७ में केवली भगवानोंका पंडित मरण बतलाया है। गाथा १०७ और ११६ में भी इस कथनका ही प्रतिध्वनि है।

## मूलाचार भाग २-दूसरा

इस दूसरे भाग में पांच परिच्छेद हैं:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| परिच्छेद | ८ | द्वादशानुप्रेक्षाधिकार | गाथा ७६ |
| ,, | ९ | अनगारभावनाधिकार | ,, १२५ |
| ,, | १० | समयसाराधिकार | ,, १२४ |
| ,, | ११ | शीलगुणप्रस्ताराधिकार (शीलांगरथ) | गा० २६ |
| ,, | १२ | पर्याप्तिनामाधिकार | गा० २०६ |

इस दूसरे भागकी विचारणा यथावकाश फिर कभी की जायगी। (समाप्त)

